# प्रशस्ति



सम्पूर्ण ग्रन्थ पूज्य उपाध्याय श्री. आनन्दऋषिजी म. की कल्पना और ·र·ना। के फलस्वरूप उनके पट्टशिष्य प. मुनि श्री मोतीऋषिजी म और सुलेखक ·ध्य· श्री महेन्द्रकुमारजी के अथक परिश्रम एव समाज के अग्रगण्य विद्वान् ुनिराजो तथा श्रद्धाशील लेखको के प्रखर पाडित्य का प्रतीक है। ग्रन्थ का आरभ पूज्यपाद महाराजश्री के वंश परिचय से किया गया है और समाप्ति श्री तिलोक रत्न स्था जैन धार्मिक परीक्षा बोर्ड पाथर्डी के परिचय से की गई है। वैसे इस ग्रन्थ को हम तीन भागो में विभक्त कर सकते है। पहले भाग में पूज्यपाद महाराजश्री का परपरागत परिचय, स्वर्गीय आत्मा के लिए श्रमण सघ के पूज्य आचार्यश्री, पूज्य उपाचार्यश्री प्रमुख अनेक विद्वान् मुनिवरो एव विदुपी सतीवृन्द तथा सद्गृहस्थो की ओर से अर्पित की हुई श्रद्धाजलियो का प्रकरण और अन्त में पूज्यपाद महाराजश्री की अलौकिक कृतियो का विवेचन है।

दूसरे भाग में समाज के विशिष्ट विद्वानो के विविधवस्तुविषयक निवन्ध है और तीसरा भाग दिवगत पूज्यपाद महाराजश्री के ज्वलन्त स्मारक रूप में पाथर्डी में स्थापित श्री तिलोक जैन विद्यालय और श्री तिलोक रत्न स्था. जैन धार्मिक परीक्षा वोर्ड इन दोनो सस्थाओ का परिचयरूप है।

वस्तुत· किसी भी महामहिम महापुरुष की महनीय कीर्ति का यथार्थ कीर्तन शक्य कोटिसे परे ही होता है, तथापि कुशल लेखकने प्रकाश्य विषयोपर शक्य प्रकाश डालने में अपनी प्रतिभा व प्रयासका योग्य उपयोगकर अध्यात्मरसिक पाठको के समक्ष मननीय सामग्री प्रस्तुत की है।

पाठक गण इस ग्रन्थरत्न के पठन–मननसे रत्नत्रय की प्रभावना को वृद्धिगत करे, यही शुभ-कामना है।

**बदरीनारायण शुक्ल**

परीक्षा मन्त्री

श्री ति. र. स्था. जैन धार्मिक परीक्षा बोर्ड, पाथर्डी

